नरहरिदास संन्यासी पांडे सद्दू भवानिका । श्रीमदाचार्य भक्तानां नामानि बहवस्तथा ।१७।
तथापि स्वात्मपाठार्थे लिखितानितिक्षम्यतां । वार्त्तायां परिशोध्यानि सर्वदा वैष्णवैर्जनैः ।१८।
इति श्रीमद्वल्लभाचार्य भक्तानां श्रीमद्गोकुलनाथजी कृत नामावली-सम्पूर्ण ।

## नामावली की सूची

इसमें उल्लिखित वैष्णवों के नाम :—

(१) दामोदरदास (२) कृष्णदास (३) दामोदर (४) पद्मनाभ (५) तुलसा (६) पार्वती (७) रघुनाथ (८) रजो (९) पुरुषोत्तम (१०) रुक्मणि (११) गोपालदास (१२) रामदास सारस्वत (१३) गदाधर (१४) वेणीमाधोदास (१५) अम्मा (१६) हरिवंश (१७) गोविंद (भल्ला) (१८) गज्जनधावन (१९) नारायण ब्रह्मचारी (२०) क्षत्राणी (महावन) (२१) जीयदास (२२) देवाकपूर (२३) दिनकर (२४) पुरुषोत्तम (आगरे) (२५) मुकुन्द (२६) प्रभुदास (जलोटा) (२७) प्रभुदास (भाट) (२८) त्रिपुरदास (२९) पूर्णमल्ल (३०) यादवेन्द्र (३१) माधव काशी को (३२) गुसांईदास (३३) गोपालदास (वांस वाड़ा) (३४) पद्मारावल (३५) जोषी पुरुषोत्तम (३६) जगन्नाथ (नरहरदास समन्वय) (३७) नरहरि (जोषी) (३८) राणा व्यास (३९) क्षत्राणि (सिंहनंद व प्रयाग) (४०) रामदास (अहमदाबाद) (४१) गोपालदास (४२) कृष्णदास (स्त्री पुरुष) (४३) प्रोहित रामदास (४४) बुलामिश्र (४५) रामानंद (४६) विष्णुदास (४७) जीवनदास (४८) सारस्वत भगवानदास (४९) भगवानदास भीतरिया (५०) गौड अच्युतदास (५१) अच्युतदास (मानसी गंगा वाले) (५२) कन्हैयाशाल (५३) नरहरिदास (गोडिया) (५४) लघु पुरुषोत्तमदास (५५) गोपालदास (५६) जनार्दनदास (५७) कविराज (५८) गड्डू स्वामि (५९) उत्तमश्लोकदास (६०) ईश्वर (उत्तम श्लोक) (६१) राजा दुबे माधो दुबे (६२) सासू बहू सिंहनंद की (६३) परमानंददास (६४)सूरदास (६५) बाबा वेणु, कृष्णदास (६६) वासुदेवदास छकडा (६७) एक क्षत्राणी (सामग्रीवारी) प्रयाग—१ (६८) आनंददास विश्वंभरदास(६९) एक ब्राह्मणी (कृष्ण—२) (७०) कायस्थ नारायणदास (७१) एक स्त्री (१) ब्राह्मणी मूसा-बिलाई वाली अडेल ? (७२) अन्य मार्गीय (७३) कायस्थदास दामोदर (७४) क्षत्राणी सिंहनदे की (७५) जगतानंद (७६) एक क्षत्री इन्द्रप्रस्थ का (७७) गोपालदास जटाधारी (७८) कृष्णदास (७९) कुम्भनदास (८०) बादरायण (८१) संतदास (८२) सुन्दरदास (८३) मावजी (८४) नरहरिदास संन्यासी (८५) सद्दू पांडे भवानी ।

इसमें ८४ वार्त्ता के निम्नलिखित पाँच नाम नहीं मिलते हैं। जिसमें दो नामों में छपने की भूल है।

(१) अच्युतदास सारस्वत (२) नारायणदास अंबाले के (३) नारायणदास भट्ट मथुरा (४) स्त्री पुरुष सिंहनंद के (५) सुतार अडैल ।

इस ग्रन्थ से भी चौरासी वैष्णवों की वार्त्ता के अधिकांश नामों की पुष्टि होती है और यह सिद्ध होता है कि वार्त्ता के भक्तों की नामावली और वृत्त उस समय प्रचलित हो चुका था ।

वचनामृतः—हिन्दी—दोसौ बावन वार्त्ताओं में २४० की पुष्टि इन वचनामृतों के द्वारा होती है। कुछ वार्त्ताओं के नामों का समर्थन प्राप्त होता है और कुछ के नाम और प्रसंग दोनों का और कुछ में केवल प्रसंगों का क्योंकि उन वार्त्ताओं में नाम दिए ही नहीं हैं।

वचनामृत से ११२ वार्त्ताएँ।

(१) नागजीभट्ट (२) कृष्णभट्ट (३) चाचा हरिवंशजी (४) मुरारीदास (५) नारायणदास (६) विट्ठलदास (७) रूपमुरारीदास (८) माधोदास (९) हरिजी कोठारी (१०) भाइला कोठारी (११) गोपालदास (१२) माणिकचंद (१३) गणेश व्यास (१४) हरिदास (१५) मधूसूदनदास (१६) रूपचंद नन्दा (१७) माधोदास (१८) कृष्णदास (१९) जनार्दन गोपालदास (२०) हरिदास (२१) मानिकचन्द (२२) गोविंददास (२३) परजाती (२४) मथुरादास (२५) श्यामदास (२६) छज्जो (२७) वेणीदास (२८) दुर्गादास (२९) पुरुषोत्तमदास (३०) लक्ष्मीदास (३१) ध्यानदास (३२) निहालचंद (३३) ज्ञानचंद (३४) जदुनाथदास (३५) पाथो (३६) दया (३७) गंगाबाई (३८) जोतसिंह (३९) हतित पतित (४०) वाघाजी (४१) वीरबल की बेटी (४२) गोपीनाथदास (४३) पर्वतसेन (४४) गोपालदास (४५) खंडन (४६) परमानन्द (४७) रामदास (४८) रेडां उदम्बर (४९) अजवकुंवर (५०) देवाभाई (५१) जनभगवान (५२) कल्याण भाट (५३) तानसेन (५४) वेणीदास दामोदरदास (५५) माधोदास (५६) ताराचन्द भाई (५७) आशकरण (५८) दामोदर झा (५९) मधुसूदनदास (६०) मुरारी आ० (६१) मेहा (६२) हृषिकेश (६३) हरिदास (६४) देवजी (६५) उद्धवत्रिवाडी (६६) रूपा (६७) प्रेमजी (६८) वृन्दावनदास (६९) सीतावाई (७०) कान्हबाई (७१) भीष्मदास (७२) नारायण पांडे (७३) बालकृष्ण (७४) माधुरीदास (७५) धर्मदास (७६) जमनादास (गुलाब के फूल वाले) (७७) मुकुन्ददास सेखड (७८) मान (७९) भीम (८०) पीताम्बरदास (८१) बेनीदास (८२) गोपालदास (८३) गोवर्द्धनदास (८४) उत्तमश्लोकदास (८५) आनन्ददास (८६) गोकुल भट्ट (८७) चांपाभाई (९२) मदनगोपालदास (९३) रूपमंजरी (९४) जाड़ा कृष्णदास (९५) राघवदास (९६) कटहरिया (९७) ब्रह्मदास (९८) पृथ्वीसिंह (९९) तुलसीदास (१००) वृन्दावनदास (१०१) नंददास (१०२) सगुणदास (१०३) धोवीं (१०४) छीतस्वामी (१०५) रसखान (१०६) यादवेन्द्रदास (१०७) गोविंदस्वामी (१०८) चतुरविहारी (१०९) चतुर्भुज मिश्र (११०) चतुर्भुजदास (१११) माधवदास (११२) भगवानदास रामराय।

**दोसौ बावन वैष्णवन की वार्त्ता में इनकी वार्त्ता-संख्या इस प्रकार है:—**

१, २, ३, ४, ५, ६, ७, ८, ९, १०, ११, १२, १४, १५, १६, १७, १८, २४, २५, २६, २७, ३३, ३७, ३९, ४४, ४५, ४६, ४८, ४९, ५०, ५१, ५५, ५६, ५७, ५८, ६५, ६६, ७०, ७४, ७५, ७९, ८६, ८७, ८९, ९४, ९५, ९६, ९८, १०१, १०७ १०८, ११३, ११५, ११६, ११७, १२३, १२७, १२८, १३०, १३६, १३७, १४०, १४१, १५०, १५१, १५७, १५८, १६६, १६९, १७०, १७१, १७२, १७३, १७४, १७५ १७६, १७७, १८३, १९०, १९१, १९४, १९८, २०१, २०६, २०७, २०८, २०९, २११, २१५, २२९, २३१, २३२, २३३, २३४, २३५, २३६, २३८, २३९, २४०, २४१, २४२, २४३, २४४, २४५, २४६, २४७, २४८, २४९, २५०, २५१, - २५२।[1]

इन एकसौ बारह नामों में, बयालीस कवियों के हैं जिनका विस्तृत विवरण कवियों के प्रसंग में मिलेगा। तथा चालीस सामान्य वचनामृत के हैं। तीस निधि स्वरूप वाले वैष्णवों के हैं।

---

१ देखो—द्वारिकादास परीख द्वारा संपादित-वार्त्ता संस्करण—सन् १९५३

इनके अतिरिक्त १२८ प्रसंगात्मक वचनामृत में हैं। इस प्रकार दोसौ बावन में से दोसौ चालीस वैष्णवों के नाम अथवा प्रसंग किसी न किसी रूप में उपलब्ध होते हैं।

## श्री गोकुलनाथजी के २४ वचनामृत :—

ग्रन्थ – संग्रहीत,
प्रवक्ता – श्री गोकुलनाथजी,
भाषा – ब्रज,
प्रकाशित – अहमदाबाद से,
विषय – विविध उपदेश।

इस ग्रन्थ में पुष्टिमार्ग की सेवा आदि धर्मों का निरूपण है। इसके प्रारम्भ में संकलनकर्त्ता ने इस प्रकार लिखा है। "एक समय पुष्टिमार्गीय सिद्धान्त श्री गोकुलनाथजी ने श्री गुसांईजी सों पूछयो तब श्री गुसांईजी ने चाचा हरिवंश तथा नागजीभट्ट आदि अनेक भगवदीयन के अर्थ श्री गोकुलनाथजी के प्रति आप अपने पुष्टिमार्ग को सिद्धान्त श्रीमुख सों कहे। सुनि के चाचा हरिवंश तथा नागजीभट्ट आदि अंतरंग भगवदीय अपने मन में बहोत ही प्रसन्न भये। ता पाछे श्री गोकुलनाथजी आय अपनी बैठक में पधारे सो श्री गुसांईजी के वचनामृत को अनुभव सिद्धान्त अपने मन में करत हुते ता समें श्री गोकुलनाथजी के सेवक श्री कल्याणभट्ट ने आयके श्री गोकुलनाथजी सों दंडौत किए। तब श्री गोकुलनाथजी बोले नहीं। आपु तो पुष्टिमार्गीय-सिद्धान्त-रस में मग्न होइ अनुभव करत हे। तब कल्याणभट्ट हाथ जोड़ के ठाड़े होय रहे ता पाछे चार घड़ी में श्री गोकुलनाथजी ऊँची दृष्टि करिके कल्याणभट्ट की ओर देखे तब फेरि कल्याणभट्ट दंडवत किए तब श्री गोकुलनाथजी आप कल्याणभट्ट सो आज्ञा किए जे तुम कबके आए हो तब कल्याणभट्ट ने आपसौ बिनती कीन्हीं हे महाराज ! मोकों आये तो चार घड़ी भई है तब श्री गोकुलनाथजी प्रसन्न होयके श्रीमुख सों आज्ञा कीन्हीं जे आज श्री गुसांईजी ने अपने पुष्टिमार्ग को सिद्धान्त मोसों कहे हैं सो पुष्टि-मार्ग की रीति तो महा कठिन है सो बनत नाहिं है।"

इससे यह प्रमाणित होता है कि वार्त्ता की यह परम्परा प्रवचन का ही रूपान्तर है और श्री गुसांईजी से गोकुलनाथजी को पैतृक सम्पत्ति रूप से प्राप्त हुई थी और उनकी व्यक्तिगत प्रतिभा ने उसे और भी उन्नत रूप दे दिया था। ये वचनामृत वैष्णवों के महत्व को तथा सेवा, अनन्याश्रय आदि को अच्छे ढंग से सरल भाषा में स्पष्ट करते हैं। जैसे "और वैष्णवन ते दीन होय प्रीति राखे" 'और वैष्णवन पास मान छोड़कर जाय' और निशंक हो कर भगवत स्मरण करे जहाँ भगवत् वार्त्ता में संकोच होय तहाँ भागवत् धर्म न बढ़े और सन्देह रहे।'[1]

'और कोई वैष्नव सो इर्षा करिके भगवत सेवा भगवत धर्म कीर्तन आदि में प्रतिबंध करके छुड़ावे सो वह कुम्भीपाक नरक को कीड़ा साठ हजार वर्ष ताईं होत है।'[2]

'और वैष्णव सों क्रोध करत हैं तिनको सिगरो सुकृत धर्म नाश होत है।'[3]

'पाछे रात्रि कों वैष्नवन सों मिलि कै भगवद् वार्त्ता कीर्तन अवश्य करनो और कोई वैष्णव न मिलै तो एतन्मार्गीय ग्रन्थन की टीका देखे। एतन्मार्गीय वैष्नव में जायके वार्त्ता

---

१ वचनामृत ४ में से उद्धृत
२ वचनामृत ५
३ वचनामृत ५

करे। सुने। जैसे सेवा में आलस्य न करे ऐसे वैष्नव मिलाप में आलस्य न करे। दोउ होय तब भक्ति बढ़े जो भगवद् सेवा न बने तोहू वैष्नव संग न छोड़े।'[१]

इन वचनामृतों से वैष्णव की महत्ता का दिग्दर्शन भली भाँति हो जाता है और इनमें वैष्णवों से मिलकर वार्त्ता करने का आदेश भी है। सच बात तो यह है कि वार्त्ता-साहित्य की भाव भूमि में वचनामृत ही हैं। इन्हीं की पुष्टिस्वरूप वार्त्ता-साहित्य का प्रारम्भ हुआ और पीछे से विस्तार और संकलन हुआ। इस प्रकार मूल रूप में इसके आदि प्रणेता श्री महाप्रभुजी व गुसांईजी के अतिरिक्त श्री गोकुलनाथजी भी हैं।

## दास्याष्टक-पुष्टि दृढाव :—

लेखक — श्री हरिरायजी,
रचनाकाल — सं० १७२६ वि० से पूर्व,
विषय — दास्यभाव, तथा पुष्टि भक्ति,
प्रकाशित — डाकौर से।

इस ग्रन्थ से आपके भाव प्रकाश में लिखे हुए तादृशी वैष्णवों के स्वरूप की पुष्टि होती है। दास्याष्टक 'जीवनी' वाले प्रसंग में उद्धृत किया गया है। इसलिए यहां इसके केवल दो पद लिखकर वैष्णवों के प्रति आपके भावों की पुष्टि की जा रही है:—

दास्याष्टक—

(१) ये नित्यं परिभावयन्ति चरणौ श्री वल्लभ स्वामिनो
ये वा तद्गुणगानसेवनपरा ये सन्निधिस्थापना:
ये वा तद्गतभाव भावितमनो मोदान्विता सन्ततं
तेषामेव सदास्तु दास्यमपरं किंवा फलं जन्मनः।

(२) ये तद्रूपमहर्निशं स्वहृदये तापात्मकं सुन्दरं।
साकारं सरसे रसात्मतया ख्यातं हि जातं भुवि।
नित्यं तत्परिचिन्तयन्ति सततं संकीर्तयन्त्यादरात्
तेषां दैन्य भरेण मे प्रतिभवं दास्यं हि भूयात्फलम्।

**पुष्टि दृढ़ाव**—इस ग्रन्थ की एक एक पंक्ति वार्त्ता के भाव का समर्थन करती है। यहाँ केवल कुछ पंक्तियों द्वारा वार्त्ता का समर्थन दिखाया जा रहा है:—

'ऐसो पतिव्रता को धर्म है। तैसे वैष्णवन कों पतिव्रता की न्याई टेक राखनी। जैसे मीराबाई के घर कीर्तन होत हते। तहाँ श्री आचार्यजी के पद गावत हुते। तब मीराबाई बोली। जो अब श्री ठाकुरजी के पद गावो तब रामदास वैष्णव ने कही जो दारी राँड ये कौन के पद गावत हैं। जा तेरो मुख ना देखुंगो। तब सब अपनो कुटुम्ब लेके और गाम गयो फेर मीराबाई को मुख न देख्यो।'

तथा—

"जैसे श्री आचार्यजी के सेवक त्रिपुरदास कायस्थ ने चरणामृत प्रसाद बिना जल न लीनों। पाछे श्री ठाकुरजी ने जानी याकी देह गिरेगी परि वह जल न लेगो। तब श्री ठाकुरजी बरस दस के बालक को रूप धरि के थैली दोय, एक तो चरणामृत की, एक महाप्रसाद की देय गए।"[२]

---

१ वचनामृत ६
२ यह दोनों प्रसंग वार्त्ता में ज्यों के त्यों मिलते हैं। —संपादक

**शिक्षापत्र की ब्रज भाषा टीका :—**

लेखक—श्री गोपेश्वरजी (प्राकट्य संवत् १६४७ वि०),

रचनाकाल—संवत् १७०० वि० के लगभग,

विषय—टीका,

वार्त्ता की पुष्टि करने वाले अनेक उल्लेखों में से केवल एक उल्लेख :—

"तब भगवानदास ने मन्दिर के किवार खोलि या वैष्णव को श्री आचार्यजी के दर्शन कराए आप बैठे पोथी बांचत हे तब या वैष्णव के मन को सन्देह गयो। तातें तादृशी वैष्णव तें श्री आचार्यजी महाप्रभुजी एक क्षण न्यारे नाहीं रहत हे ऐसे वैष्णव को संग अवश्य करे।"[1]

बहिस्साक्ष्य :—

प्रभुचरित्र चिन्तामणि :—लेखक-श्री देवकीनन्दन गोस्वामी, (श्री रघुनाथजी के पंचम पुत्र), भाषा—संस्कृत, विषय–वल्लभ-विट्ठल चरित्र, प्रकाशक—कॉंकरौली विद्या विभाग सं० १९९८, लेखन समय, संवत् १६५० के आसपास।

उपक्रम—प्रथम आख्यायिका—श्री विट्ठलनाथजी के स्वरूप में कृष्ण का हनूमानजी को दर्शन होना।

द्वितीय आख्यायिका—गोकुलेश का दैनिक कथा के अनन्तर श्री वल्लभ विट्ठल चरित्र कहना।

इस ग्रन्थ के आरम्भ में—पौराणिक शैली के अनुसार शिव पार्वतीजी से चारों सम्प्रदायों का उद्गम वृत्त कह रहे हैं और आचार्यों का स्वरूप भी। इसके पश्चात् प्रवाह मर्यादा और पुष्टि सृष्टि का वृत्तान्त और शास्त्रीय मर्यादारक्षण और पुष्टि सृष्टि के उद्धार के लिए श्री आचार्यजी का प्रादुर्भाव। महाप्रभुजी के अग्नि रूप का महाप्रभुजी के वाक्यों और शास्त्रों से प्रतिपादन। जन्म प्रसंग। पाँचवें वर्ष में श्री आचार्यचरण का यज्ञोपवीत, वेदाध्ययन, और भू परिक्रमा, गोवर्द्धननाथजी का उद्धरण, बिल्वमंगल कथा, विद्यानगर का शास्त्रार्थ, ब्रह्म सम्बन्ध प्रकरण।

इसमें विट्ठल चरित्र के निम्नलिखित प्रसंग हैं—

(१) एक सेवक को गुसाईजी में गोपीजनवल्लभ का दर्शन और उसकी शंका की निवृत्ति। (यह वृत्त २५२ में प्राप्त है)।

(२) गदाधर द्विवेदी आदि के ग्रन्थों द्वारा श्री आचार्यचरण तथा गुसाँईजी के चरितों का ज्ञान।

(३) गोपीनाथजी का जगन्नाथपुरी में लीला प्रवेश।[2]

(४) श्री गुसांईजी के सात पुत्रों का उल्लेख।[3]

अन्त में इस प्रकार लिखा है :—

'श्री वल्लभो मां स्व बलाधृत्वैव ह्युपादिशद् गोकुलनाथ नामा प्रभु चरित्रचिन्तामणि-नामधेयं निबंधयामास तथैवचाहम्। इति श्री वल्लभ चरणैकतान श्री गोस्वामी देवकी नन्दन कृतः प्रभु चरित्र चिन्तामणि ग्रन्थः समाप्तः ॥'

## पुष्टि प्रवाह मर्यादा ग्रन्थ की संस्कृत टीका

लेखक—श्रीगोस्वामी पुरुषोत्तमजी लेखवाले, रचनाकाल—अज्ञात, विषय-पुष्टि भक्ति, प्रकाशित—अहमदाबाद से।

---

१ शिक्षापत्र—४—श्लोक २८

२ वार्त्ता में प्राप्त।

३ वार्त्ता में प्राप्त

इस ग्रन्थ की इन पंक्तियों से वार्त्ता के अलीखान पठान के उल्लेख की पुष्टि होती है :—
'अतः परं प्रवाहेपि समागत्य पुष्टिस्थस्तैर्नयुज्यते । सोपि तैस्तत्कुले जातः कर्मणा जायते यत् इत्युक्तोवशिष्यते । यथा अलीखानादि अतस्तादृशंतद्देश्यं प्रतिवायुमपदेश । इति

## श्री वल्लभ दिग्विजयम्

( श्री यदुनाथ दिग्विजय नाम्ना प्रसिद्धम् )

गोस्वामि श्री यदुनाथजी महाराजैः प्रणीतम् ॥

श्रीनाथद्वारस्थ विद्याविलासि गोस्वामि तिलक श्री गोवर्द्धनलालजी महाराजा नामाज्ञया शीघ्र कवि नन्दकिशोर शर्मणा शोधितम् चतुर्वेदि पुरुषोत्तम शर्मणा हिन्दी भाषाया-मनूदितम् ।

श्रीनाथद्वारे श्री सुदर्शन यन्त्रालये मुद्रितम्—श्री विद्या विभाग मूल्यम् १) संवत् १९७५ मिती कार्तिक कृष्ण १३ शुक्रे ।

अनुक्रमणिका—

"इति प्रथमावच्छेदः"

अथ द्वितीयावच्छेदः

इति द्वितीय भावच्छेद:

## वल्लभदिग्विजय में वार्त्ता संबंधी उल्लेख

वार्त्ता सम्बन्धी उल्लेख—८४ में से ३२ नाम और उनका परिचय इस ग्रन्थ में मिलता है।

## वल्लभदिग्विजय के ३२ नामों की सूची

(१) दामोदरदास हरसानी (२) कृष्णदास मेघन (३) नरहरियति (४) नारायणदास दीवान (५) दामोदरदास संभरवाले (६) सेठ पुरुषोत्तमदास (७) सारस्वत भगवानदास (८) नरहरि गोडिया (९) रामदास (१०) नारायणदास कायस्थ (११) भगवानदास भीतरिया (१२) राजा दुवे, माधो दुवे (१३) एक क्षत्राणी महावन की (१४) सुन्दरदास माधोदास (१५) पद्मनाभदास कनौजिया (१६) नारायणदास ब्रह्मचारी (१७) कुंभनदास गोरवा (१८) रामदास पुरोहित (१९) पूरणमल क्षत्री (२०) गज्जन धावन क्षत्री (२१) हरिवंश पाठक (२२) सूरदास सारस्वत (२३) कृष्णदास अधिकारी (२४) रामदास सांचोरा (२५) रामानंद पंडित (२६) परमानन्ददास (२७) कविराज भाट (२८) सन्तदास क्षत्री (२९) गोपालदास (३०) गंगाबाई क्षत्राणी (३१) उत्तमश्लोकदास (३२) अम्मा क्षत्राणी।

## 'श्री यमुनाजी नां ४० पद' की रसात्मक टीका

'पुष्टिमार्ग माँ श्रीयमुनाजी नु महत्व अनिर्वचनीय छे। श्री यमुनाजी विना मुकुन्द मां रति थती नथी। नवीन देह भगवत्सेवोपयोगी थतो नथी, अने ब्रजलीला मां प्रवेश थतो नथी। श्री महाप्रभुजी श्री सुबोधिनीजी मां श्रीयमुनाजी ने भक्तिना साधन तरीके पण ओलखावे छे तेमनामां मुरारी ना चरण कमल नी उत्कट रेणु विराजमान छे। ए उत्कट रेणूज भक्ति नुं स्वरूप छे एटले श्रीयमुनाजी भक्ति नुं साधन अने भक्ति नूंज स्वरूप पण छे आ भक्तिते पुष्टि भक्ति। आ भक्ति नी प्राप्ति थी अलौकिक अष्टसिद्धि जीव माँ तादृश थाय छे ए आठ सिद्धिओ आछे (१) प्रभुनी लीलानां आ चक्षुओं थी ज दर्शन करवां (२) श्री लीलाना आनंद नो साक्षात् अनुभव करवो (३) सर्वात्म भाव प्राप्त करवो (४) भगवदावेशवाला देहनी प्राप्ति करली (५) अंत:करण मां आविर्भूत भगवल्लीला नां साक्षात् दर्शन करवां (६) भावनात्मक भगवान का स्वरूप मां तन्मय थवुं (७) विरहानुभव समये कृष्णमयता थवी (८) भगवन्

ना उपास्य स्वरूप थी निरपेक्ष बनी अन्तर मां स्वाधीना स्वतंत्र भावना नो सदा अनुभव करवो आ आठे सिद्धि श्री यमुनाजी नी कृपा बिना सिद्ध थतीज नथी। भगवल्लीला ना साक्षात् दर्शन माटे महादेवजी अने ब्रह्माए वृन्दावन मां आवीने श्रीयमुनाजी नी स्तुति करी छे त्यारे एमने अलौकिक चक्षु प्राप्त थयां अने बंसीबट ऊपर रासनां दर्शन थयां। आ एकज सिद्धि घणा ताप-क्लेश थी महादेवजी अने ब्रह्मा जेवा समर्थ देवताओं ने श्री यमुनाजी नी कृपा वडे प्राप्त थयी ते श्री यमुनाजी कृपा ने श्री महाप्रभुजी ए आधुनिक सर्वसाधन शून्य सर्व दोष निधान जीव माटे श्री यमुनाष्टक नी रचना करी सुगम करी हती छेवट तेना नित्य नियमपूर्वक श्रद्धा संयुक्त पाठ वडे समस्त दोषो ना नाशना साथे मुकुन्द मां सहज रति उद्‌भवेछे अने ते हरिनो प्रिय थई उक्त आठों सिद्धि नो अधिकारी बने छे। आचार्यवाणी ने बधुँ सरल बनाववा माटे सखाओं श्री गंगाबाई तथा श्री हरिराय महाप्रभुए ते यमुनाष्टकनाज रहस्यार्थ रूपे ब्रजभाषा मां पद रच्यां जेनो संग्रह ४० पदो ना नाम थी श्री शोभा जीए आधुनिक जीवो माटे कर्यो छे तेमां आचार्य श्री नी अलौकिक वाणी केवी रसमय अने गूढ छे तेनो साक्षात्कार कराव्यो छे। रसिक रसना रसिक वाणी जाणी सर्व नव खंड 'रसपुंज पुरुषोत्तम प्रमाण्या सरस्वती त्यजि आधी' इत्यादि वल्लभाख्यान नां कथनो थी ए सिद्ध छे के आचार्य श्री ए पुरुषोत्तमनां रसात्मा रूपे प्रतिपादन करी तेना वर्णन रूप आपनी वाणी पण रस रूपेज प्रकट करी छे ए थी षोडश ग्रन्थ आदि साहित्य पण ए प्रकार नी रूप वाणीज छे।"

भक्तमाल—लेखक—नाभादास, रचनाकाल—गिरधरजी की उपस्थिति में १६४०–१६८० तक, विषय—भक्त चरित्र, प्रकाशित—अनेक स्थानों से।

वार्ता के ३४ नामों को भक्तमाल के कवियों की नामावली से समर्थन प्राप्त हैं :—
(१) सूरदास (२) परमानन्ददास (३) कृष्णदास अधिकारी (४) अवधूतदास (५) कटहरिया (६) चाचा हरिवंशजी, (७) कुम्भनदास (८) ब्रह्मदास (९) चतुरबिहारी (१०) गोविंददास (११) प्रियदयाल (१२) राजा आशकरण (१३) भीष्म (१४) रघुनाथ (१५) गोपीनाथ (१६) यदुनन्दन (१७) भगवानदास (१८) मुकुन्द (१९) चतुर्भुज (२०) विष्णुदास (२१) गदा (२२) ईश्वर (२३) तुलसी (२४) नन्ददास (२५) जाडा कृष्णदास (२६) पृथ्वीसिंह (२७) रत्नावली (२८) छीत स्वामी (२९) जन भगवान (३०) स्यामदास (३१) लाखा (३२) प्रेमनिधि (३३) कान्हरदास (३४) रामराय।

भाव-भावना :–रचयिता–श्री द्वारकेशजी (प्राकट्य संवत् १७५१), रचनाकाल–१८०० से पूर्व, विषय–सेवा, प्रकाशित–कांकरौली विद्या विभाग, भाषा–हिन्दी गद्य, संवत् १९९३ विक्रमी। यह १०४ पृष्ठ का ग्रन्थ है। इसमें सेवा प्रकार, स्वरूप भावना, लीला भावना, भाव-भावना, का विश्लेषण है। इसमें साठ विषयों की चर्चा है। इसमें पृष्ठ ५१ पर तुलसीदास का प्रसंग है जो वार्त्ता के कथन की पुष्टि करता है। प्रसंग—'श्री गोकुलनाथजी विशे यश है। चिद्रुप माला को प्रतिद्वन्दी भयो तब माला स्थापन किये।' यह यश प्रसिद्ध ही है। 'श्री रघुनाथजी विषे श्री है। तुलसीदास श्री गोकुल में आये तब श्री गुसांईजी सों कहे, सीताजी सहित श्री रामचन्द्रजी को दर्शन होय यह कृपा करो। तब ही रघुनाथजी को व्याह भयो हतो सो श्री जानकी बहूजी पास ठाड़े हते। तब आपु आज्ञा दिये जो तुलसीदास को दर्शन देउ। तब श्री राघुनाथजी जानकी बहूजी वेसों ही दर्शन दिये। तब तुलसीदासजी कीर्तन कहे 'बरनों

अवध श्री गोकुल गाम । उहाँ सरजू इहाँ श्री यमुना एक ही लख ठाम ।' एसो श्री गुसांईजी की आज्ञा को विश्वास "श्रियो हि परमा काष्ठा सेवकास्तादृशा यदि ।" [१]

भाव भावना के इस उल्लेख से यह तो स्पष्ट हो जाता है कि संवत् १८०० से पूर्व यह प्रसंग सम्प्रदाय में प्रचलित हो गया था ।

## अंतस्साक्ष्य

महाप्रभुजी के तथा श्री गुसांईजी के सेवकों की रचनाओं द्वारा ।

## वार्त्ता का समर्थन

### परमानंददास ३७(आ)

परमानन्ददास की वार्त्ता की इन पदों से पुष्टि होती है :—

१—श्री कृष्णस्वरूप के दर्शन :—और मोकों श्री आचार्यजी आपु कृपा करिके श्री कृष्णजी के स्वरूप को दरसन दियो है ।

पद—प्रात समै रसना रस पीजै लीजै श्री वल्लभ प्रभुजी को नाम ।
आनन्द में बीतत निस बासर मन वांच्छित शुधरे सब काम ।
सुजस गान मन ध्यान आन उर जे राखे हृदय आठो याम ।
परमानंददास को ठाकुर जे बल्लभ ते सुन्दर स्याम ।

देवा कपूर के साथ से श्री आचार्यजी की प्राप्ति :—

२—मैं श्री वल्लभ रतन जतन करि पायो ।
बह्यो जात मोंहि राखि लियो है पिय संग हाथ गहायो ।
दुसंग संग सब दूरि किए हैं चरनन सीस नवायो ।
परमानन्ददास को ठाकुर नैनन प्रगट दिखायो ।

### श्री नवनीतप्रियजी के दर्शन :-

३—'श्री नवनीतप्रियजी की सन्निधान कृपा करिके नाम सुनायो'

४—समर्पन

(१) 'अब तो जिय एसी वनि आई, कियो समर्पन देहरा'

(२) मैं तो प्रीति स्याम सों कीनी
कोउ निंदौ काउ बंदौ अबतो या घर दीनी
जो पतिव्रत तौ या ढोटा सों इन्हें समर्प्यो देह
जो व्यभिचार तौ नंदनंदन सों बाढो अधिक सनेह
जो व्रत गह्यो सो निबाहो मर्यादा कौ भंग
परमानंद लालगिरधर कौ पायौ मोटो संग

श्रीनाथजी के कीर्तन की सेवा अडैल से ब्रज जाने की अभिलाषा :—

६—'ब्रज के दरसन की प्रार्थना कीनी'

---

१ श्री द्वारकेशजी की भाव-भावना पृष्ठ संख्या ५६ से उद्धृत—श्री वसंतराम शास्त्री अहमदाबाद वाले की ——— से साभार ।

पद—जइये वह देस जहाँ नंद नंदन भेंटिए।
निरखिए मुख कमल कांति विरह ताप मेंटिए।
इह अभिलाष अंतरगत प्राननाथ पूरिए।
सागर करुना उदार विविध ताप चूरिए।
छिनु-छिनु पल कोटि कलप बीतत अति भारी।
'परमानन्द' प्रभु कल्पतरु दीनन दुःखहारी।

७—गोकुलघाट उतरते समय की विकलता।

(२) खेवटियारे बीर अब मोहे क्यों न उतारे पार।
मेरे संग की सबहि उतरिकैं भेंटी नन्दकुमार ।।
अति गहरी जमुनाजु बहति है मैं जु रही चलि बार।
'परमानन्द' प्रभु सों मिलाय दे तोहि देऊं गले कौ हार।

८—वार्त्ता प्रसंग में तीन दिन तक महाप्रभुजी के परमानन्ददास के घर पर विराजने की पुष्टि :—

हरि तेरी लीला की सुधि आवे।
..............................
परमानन्द प्रभु स्याम ध्यान करि ऐसे विरह गँवावे।

यहाँ 'परमानन्द प्रभु' शब्द का अर्थ श्री महाप्रभु वल्लभाचार्यजी से है।

## कृष्णदास

इस पद से श्री महाप्रभुजी के चरित्र पर प्रकाश पड़ता है :—

पद—सेवा करन प्रगट ब्रज आए।
श्री लक्ष्मण गृह बल्लभ प्रगटे तिनके विट्ठलनाथ कहाए।
श्रुति मति को अग्र भाष्य विचार श्री भागवत अर्थ प्रगटाए।
मायावाद अन्य धर्म खंडन करि विष्णु स्वामि पथ जग जोति चलाए।
श्री गोपाल मंत्र चारु अष्टाक्षर को स्रवन कराए।
गद्य मंत्र सब जीवन को कृष्ण चरन सबके चित लाए।
तीन परिक्रमा करके द्वारका देसहु श्री रनछोरहि छाए।
नवधा भक्ति विचारहि चित्त, नव स्वरूप को दर्श दिखाए।
श्री नवनीत चन्द्र, श्री नटवर, मदनमोहन, गिरधरन भाए।
द्वारिकेश मथुरेश श्री विट्ठल बालकृष्ण गिरिधरन सुहाए।
सबकौ सेवा कारन श्री जमुना जल पान कराए।
श्री गोवरधन राम कृष्ण कों विमल विमल जस गाए।
दास भाव सों आप बिराजत सुनि बचनामृत कोउ न अघाए।
श्यामसुन्दर रज प्रताप ते कृष्णदास यह दरसन पाए।[1]

इस पद में ग्रन्थ, मंत्र, चरित्र और ठाकुरजी, चारों का संक्षिप्त उल्लेख है।

---

१ ध संख्या ५/६ कांकरौली सरस्वती भंडार से संकलित।

श्री कृष्णदासजी एक दूसरे प्रचलित पद का यह अंश :—

प्रगटे श्री विट्ठलनाथजी जग भयो उजियारा ।
पौष कृष्ण नौमी दिना प्रभु लिया औतारा ।।

+ + +

'कलियुग में द्वापर भयो सब जीव उद्धारे'

भक्तमाल में इस प्रकार लिखा है :—

श्री विट्ठलनाथ भजन प्रताप बल कलियुग में द्वापर कियो ?

**वल्लभ शरणागत :—**

तबतें श्याम सरन हों पायो
जब तें भेंट भई श्री वल्लभ निजपति नाम बतायो ।

कृष्णदास

और अविद्या छोडि मलिन मति श्रुति पथ आय दृढ़ायो ।
'कृष्णदास' जन चहूं जुग खोजत अब निहचै मन आयो ।।

सूरदास

जन्मांधता—जो जन्में पाछे नेत्र जाय तिनको आंधरो कहिए सूर न कहिए । और ये तो सूर हैं सो सूरदास को जन्मत हीं सों नेत्र नाहीं हैं—वार्त्ता के इस कथन की पुष्टि इन पदों से भी होती है:—

(१) कहावत ऐसे त्यागी दानि ।
चारि पदारथ दिए सुदामहिं अरु गुरु के सुत आनि ।।
रावन के दस मस्तक छेदे सर गहि सारंगपानि ।
लंका दई विभीषन जन कों पूरबलीं पहिचानि ।।
विप्र सुदामा कियो अजाची प्रीति पुरातन जानि ।
सूरदास सों बहुत निठुरता, नैननि हू की हानि ।।

(२) किन तेरो गोविंद नाम धर्‌यो
सांदीपन के सुत तुम ल्याये जब बिद्या जाय पढ्यो ।।
सुदामा की दारिद तुम काटी तंदुल भेंट धर्‌यो ।
द्रुपद सुता की लाज तुम राखी अंबर दान कर्‌यो ।।
जब तुम भए लेवा देवा के दाता हमसूं कछु न सर्‌यो ।
सूर की बिरियाँ निठुर होइ बैठे जनम-अंध कर्‌यो ।।

(३) हरि बिन संकट में को काको ।
तुम बिन दीनदयाल कृपा निधि नाम लेहुँ धौं काकौ ।

× × ×

कोटि कोटि तुम पतित उधारे कहौ हूँ कवन कहाँ कौ
रह्यो जात एक पतित जनम कौ आंधरौ सूर सदा कौ

(२) ग्राम और जाति

"सूरदासजी दिल्ली पास चारि कोस उरे में एक सीही गाम है—सो ता गाम में एक सारस्वत ब्राह्मण के यहाँ प्रगटे।' (वार्त्ता) सीही की पुष्टि श्री गोकुलनाथजी के समकालीन 'प्राणेश' कवि के 'अष्ट सखामृत' से इस प्रकार होती है :—

'श्री वल्लभ प्रभु लाड़िले सीही सर जलजात।
सारसुती दुज तरु सफल, सूर भगत विख्यात।

वल्लभशरणागतिः--

श्री वल्लभ अबकी बेर उबारो
सब पतितन में विख्यात पतित हों पावन नाम तिहारो।
सूर अधम को कहुँ ठौर और नाहीं बिना एक सरन तुम्हारो।

## कुंभनदास

पद— लाल तोहि भावै टोड को घनो
कांटा भागै गोखरु भागै फट्यो जात यह तन्यो
सिंहै कहा लौकटी को डर यह कहा बानिक बन्यो
कुंभनदास तुम गोवरधनधर वह कौन रांड ढेडनी को जन्यो

पद— भगत को कहा सीकरी सो काम
आवत जात पन्हैया टूटी बिसरि गयो हरि नाम
जाको मुख देखे दुख उपजै ताकों करनि पर्यो प्रनाम
कुंभनदास लाल गिरधर बिनु यह सब झूठो धाम।

८४ और २५२ दोनों वार्त्ताओं में कवियों के अतः साक्ष्य वाले पद 'वार्त्ता के कवियों' के वृत्त में दिए गए हैं इसलिए उन्हें यहाँ नहीं लिखा जा रहा है। पर उन सब उद्धरणों से वार्त्ता के नाम, संख्या, प्रसंग सबकी पुष्टि होती है।

ऊपर के पदों में पहले पद में वार्त्ता के श्रीनाथजी के टोड़ के घने में रहने की पुष्टि होती है और दूसरे में श्री कुंभनदास से अकबर की भेंट का जो उल्लेख वार्त्ता में है उसकी पुष्टि होती है।

## चौरासी वैष्णव के चौखरा

रचयिता—विष्णुदास छीपा, प्रकाशक—लल्लूभाई छगनलाल—अहमदाबाद ग्रंथकार काल—संवत् १५७० से लेकर १६८० तक, प्रकाशन समय—संवत् १९९६।

प्रारम्भ—राग विलावल

श्री दामोदरदास हरसानी प्राणपति पद रज रति मानी
तन मन प्राण समर्पण कीन्हा निज प्रभु सत्य अनन्य व्रत लीना।

छद - लीना अनन्य नाथ नित्य संग अर्थ जग के त्याग ही
गूढ़ भाव सों भजन कीन्हें पराकाष्ठ अनुराग ही
जिनकी कृपा पद रज प्रतापै प्राण वल्लभ पाइए
चौरासी महा भाग निज जन के विमल गुन गाइए।

अन्तिम—लीला में अंगीकार कीन्हें गाय गुन अष्टछाप ही।
महाकवी की मंद बुद्धि बलि जाय विष्णुदास ही।

भक्त जन पद रज प्रतापैं सकल काज सराइए
चौरासी महाभाग निज जन के विमल गुन गाइए।

विशेष - दिखायो अपनो धाम आप ही कियो महारस दान ही।
विष्णुदास प्रभु श्रीवल्लभ कियो मुख मधुपान ही।
मिली इनकी कृपा कणिका तेहि जीव जिवाइए
चौरासी महाभाग निज जन के विमल गुन गाइए।

नोटः—'कृपा कनिका' से इनके चौरासी के ही सेवक सूची के होने में कोई सन्देह नहीं रह जाता। यह चोखरा चौरासी वैष्णवों की वार्त्ता के संवत् १६८० से पूर्व रचे जाने की ओर इंगित करता है।

## २७—विष्णुदास छीपा

महाप्रभुजी के प्रगट समय सूचक पद :—

आज माई प्रगटे हैं श्री बल्लभ
जगत जीव उद्धारन कारत जगत चतुर्दश के विभु।
सचुपाए पतितन सब जिय में अब छूट हैं सब सुलभ।
बद वैसाख मास बद्द रवि तिथि एकाद सी सुभ।
विष्णुदास, जननी निधि पाई जग्य पुरुष जे दुर्लभ।[1]

इससे श्री महाप्रभुजी के प्राकट्य की वार्त्ता की पुष्टि होती है।
विष्णु स्वामी सम्प्रदाय का उल्लेख :—

वंदेऽहं त्वं विमल हुताशं।
जातें प्रगट प्रदीप श्री विट्ठल अमल अद्भुत तिमिर भ्रम नाशम्
× × × ×
श्रीलक्ष्मण सुत विष्णु स्वामि पथ श्रुति वच मंडन कहे विष्णुदासं।[2]

## २८—श्रीभट्ट

इनका नाम वार्त्ता-साहित्य में नहीं है। लेकिन यह श्री महाप्रभुजी के सेवक थे और कवि थे। इनका उल्लेख श्री गोकुलनाथजी के सेवक गोपालदास ब्यावरा वाले ने अपने 'प्राकट्य सिद्धान्त' में किया है। उसके अनुसार यह सनोढ़िया ब्राह्मण और गंगा के किनारे के रहने वाले थे। इनके पचास पद सम्प्रदाय में प्राप्त हैं जिनमें से कई तो श्री आचार्यजी विषयक हैं और कई सेवा विषयक हैं। इनके दो निम्नलिखित पदों से श्री महाप्रभुजी के प्राकट्य-काल पर प्रकाश पड़ता है और श्री महाप्रभुजी द्वारा प्रगटित मधुर भाव पर प्रकाश पड़ता है।

पद— रंग-रासि मधु-रासि श्री वल्लभ श्री लक्ष्मण-गृह आये।
विविध मधुर प्रतिपल वपुधर शृंगार सघनता वेणु रंध्र मधि पाये हो।[2]

---

१ कांकरौली सरस्वती भंडार-बंध संख्या ३।२ सम्वत् १८४६ कार्तिक वदी दूज लेखक द्वारकादास, भगवानदास गोपाल की हस्तलिखित प्रति से

२ वर्षोत्सव कीर्तन के पद संग्रह से

व्रजजन विरह अग्र फल लुब्धित अति आतुर उठि धाये हो।
उत गिरधर मुख इत प्राकट्य सुख श्री भट दुहुविधि गाए हो।

इससे वार्त्ता के इस कथन की पुष्टि होती है कि श्रीनाथजी के मुखारविन्द के प्राकट्य के समय ही चम्पारण्य में श्री महाप्रभुजी का आविर्भाव हुआ था। श्रीनाथजी के मुखारविन्द के प्राकट्य का समय विक्रम संवत् १५३५ वैसाख कृष्ण एकादशी सर्वमान्य है।

मधुरभाव का पद :—

श्री वल्लभ प्रगटत सब प्रगटी लीला स्याम घन की।
रसिकन उर अति उल्लास उद्भव भयो रास विलास,
प्रकास प्रेम पुंज कुंज सम्पत्ति वृन्दावन की।
आनन्द द्रुम उरझि रह्यो सुरझाय लई,
कही फेर उरझाय दई बातें ब्रज जनकी।
और दिखाई ठौर ठौर, दानमान नित प्रसंग।
त्रिभंग तीनों लोक मांझ प्रेम-पन की।
कटितें लें ग्रीव स्याम गोपीजन भाव।
भूषण शीस मुकुट जटित आभा नील पीतन की।
विरह वसन लसत देह यही भेष नेह गेह।
आसा सब भांति पूरी श्रीभट्ट के मन की[1]।

## अलीखान-चौरासी वैष्णवों की नामावली

श्री विट्ठलवर नित्यप्रतिगाऊ, जाही विधि श्री वृन्दावन पाऊँ।
श्री वल्लभ प्रभुकों करों प्रणाम, सुमरों श्रीगिरिवरधर नाम।१।
सुमरों श्री गिरिवरधरण वर, नित्य शरण श्री वल्लभहरि।
श्री विट्ठलेश कृपाल सागर, चरण रज मस्तक धरी।२।
अब गाऊ हों निज जनन के गुण, सूचिपत्र प्रकट करों।
निज भक्त चौरासी भए, अब नाम तिनके उच्चरों।३।
अब श्रीहरसानी दासदामोदर, कहों हों एक प्रथम ही।
कृष्णदास मेघन गाय के, सुखपाय के आनन्द लही।४।
कन्नौज के एक दास दामोदर, संभलवार ही सुख लहों।
एक पद्मनाभ विसाल प्रति कवि, कौन को समता कहों।५।
रघुनाथ, तुलसां पार्वती के, गुण कहो चित लायके।
एक रामदासजी बडे भीतरिया, लसत रजो चायके।६।
तहाँ सेठ पुरुषोत्तम कहो, गोपाल बेटा रुकिमिनि।
तहाँ सारस्वत एक रामदासजी, कहों अम्मा क्षत्राणी।७।
सुमरों गदाधरदास वेणीदास, माधवदास को।
हरिवंश पाठक जानिए गजनघावन गोविंददास को।८।

१ वल्लभीय सुधा वर्ष ३ अंक ३

जहाँ ब्रह्मचारीदास नारायण, महावन में बसें।
तहाँ सेठ दिनकरदास कायस्थ, दास दिनकर जग लसे।९।
कायस्थ मुकुन्दही सुमरिए जु, मुकुन्दसागर जिन कियो।
कहिए जलोटा प्रभुदास ही, एक मन निश्चय हियो।१०।
सिहनदवासी भक्त उत्कट, भाट एक प्रभुदास है।
क्षत्रीजु पुरुषोत्तमदास सोभित, राजघाट निवास है।११।
कायस्थ बरनों त्रिपुरदास ही भक्त रत्न उदार है।
जैमल पूरणमल्ल सोभित, यादवेन्द्रदास कुम्हार है।१२।
के भट्ट माधो कास्मीरी, लिखी जिन सुबोधिनी।
वरनों गुसांईदास के गुण, दया सागर वर्द्धिनि।१३।
पद्माजु रावल वरन हों, जोषी कहो पुरुषोत्तम।
जगन्नाथ जोषी सुमिर हो, श्री रामदासजी उत्तम।१४।
गोविन्द दुबे बडाली के कृष्णदास अधिकारी कहो।
प्रोहित जु मीराबाई के भज रामदास ही सुख लहो।१५।
बुलाजु मिश्र सारस्वत, एक रामानन्द पंडित गनो।
एक वैष्णव विष्णुदास छीपा, जीवदास कृपा घनो।१६।
भगवानदास सीहोत्तरा, कवीराज भाट बडे भए।
लघु एक पुरुषोत्तमदास महामति, धीरज अनवसर सहे।१७।
अब कहों श्री गोपालदासजी नरोडा जाके छंद है।
और क्षत्री एक जु सेठ चोपड़ा, जनार्दन आनन्द हैं।१८।
श्रीमदनगोपाल प्रकट नारायण, सदन ही में अवतरे।

\+ \+ \+

गरुडस्वामी परम कहिए, देवा कपूर बिराजही।
श्रीललितलाल त्रिभंग मूरत, मोद सों जहाँ राजही।१९।
क्षत्री कन्हैयाशाल नरहरीदास, ब्राह्मण बरनिए।
श्लोक उत्तमदास कही, हरीदास पुष्कर्णा कहीए।२०।
सुनो अब चोहाण बड़े एक रामदास कहावही।
प्रथम बादरायण भट्ट जनार्दन पावही।२१।
राजादुवे माधोदुबे द्वै विप्र उनके संग लसे।
व्यास राणादास पिताम्बर मुकुट मणि रसमय असे।२२।
गोपालदास ब्रजवासि, जटाधारी महा अनुभव झरे।
गोरजा समराइ कहो, नंदलाल जिनपर ढरे।२३।
कहि सूर हरमानंद छकड, वासुदेव बखाणिये।
बाबाजु वेणु कृष्ण जादवदास के, गुण गाइए।२४।
भागो जु क्षत्राणि कहो, एक अच्युन आनन्ददास है।
दूजे जी अच्युतदास द्विजवर, हरिचरण विश्वास है।२५।
आनन्द विश्वंभरदास, श्यामसुतार के गुण गाइए।
बासी अडेल सदा निरंतर, सुन्दर हरि मन लाइए।२६।

दिवान ठठ्ठाको नारायणदास प्रगट लुवाण है ।
माता कहिए सिंहनद क्षत्राणी पुत्र वत्सल गान है ।२७।
कहे संतदास महा विरल आसक्त नित गिरिधरन सों ।
आनन्द जगतानन्द द्विजवर दिनकर हरि शरण सों ।२८।
कुंभनदास महारसमत्त जिन प्रीत प्रभु सों सची ।
कृष्णदास ग्वाल कहिए, जिन गौ नाहर तें बची ।२९।
ए भक्त चौरासी भए, तब स्याम स्यामा गाइए ।
बिनति सुनो 'अलीखान की' ब्रजवास कब धों पाइए ।३०।
अब जात दिन बीते सबै मेरी आस कब धों पूरही ।
के दीन या जगमाँझ निशदिन त्रासहि में घूमही ।३१।
ये भक्त जन सों हेत ताही छिन तुम्हें जानही ।
जब दीनको गिरिराज वृन्दाविपिन के सुख मानहीं । ३२

लेखक–अलीखान,

भाषा–हिन्दी,

विषय–८४ वैष्णवों की नामावली, शरणकाल–१६३४ ।

अलीखान के दूसरे पद भी मिलते हैं ।

इसमें चौरासी वैष्णवों की नामावली है श्री गुसांईजी के समकालीन कवि की रचना होने से यह महत्वपूर्ण है ।

अलीखान का समय—गोकुल में मोरवाले मंदिर के बगीचे (रमणरेती) में इनकी छतरी है । इस छतरी के सामने ही रसखान की छतरी है । यह श्री गुसांईजी के सेवक थे इसलिए इनका शरणकाल संवत् १६४२ से पूर्व ही होना चाहिए । इनकी बेटी की वार्त्ता से यह सिद्ध होता है कि यह युवावस्था में ही शरण आए थे । इसके अतिरिक्त इनके नित्य कथा सुनने आने के प्रसंग से उस समय श्री गुसांईजी का स्थायी रूप से गोकुल में रहना प्रतीत होता है और यह अकबरी दरबार के परगनाधीश थे । वार्त्ता में लिखा है कि इसने श्री गुसांईजी के वारी को पत्ते तोड़ने की आज्ञा दे दी थी और उसको 'बड़े घर' का कहा था । इससे यह ध्वनि निकलती है कि यह घटना श्री गुसांईजी के शाही दरबार में सम्मानित होने के पीछे की होनी चाहिए और श्री गुसांईजी के राजकीय सम्मान का समय है सम्वत् १६३४ से १६३८ तक का । इसलिए यह घटना इसके पीछे या इस समय की ही होनी चाहिए । श्रीमती शोभा मांजी कृत वनयात्रा की पुस्तक में श्री गुसांईजी की एक संवत् १६३४ की "वनयात्रा" का उल्लेख है । उसमें उस समय ही अलीखान के शरण आने की बात लिखी है ।

इसके अतिरिक्त दोसौ बावन वैष्णवन की वार्त्ता संख्या १६० (भाव प्रकाश) में एक और सम्वत् १६२८ की वनयात्रा का उल्लेख है । यह वार्त्ता डाकौर संस्करण या मुंबई संस्करण में नहीं है । जगतानन्द कवि रचित 'वनयात्रा' में श्री गुसांईजी की एक वनयात्रा का उल्लेख है जिसका समय सम्वत् १६२४ है । श्री गुसांईजी की प्रथम वनयात्रा सम्वत् १६०० की एक स्वतंत्र पुस्तक है जो मथुरा के लिथो प्रेस से छप चुकी है । इन यात्राओं के आधार पर उनका शरण संवत् संदिग्ध रहता है पर यह निश्चित है कि यह सम्वत् १६२८ में शरण आ चुके थे । यह सूचीपत्र इनके शरण में आने के पीछे की रचना है इसमें तो सन्देह ही नहीं इसलिए

इस पुस्तक का रचनाकाल सम्वत् १६४२ के पश्चात् ही ठहरेगा क्योंकि श्री गोकुलनाथजी ने चौरासी भक्तों की नामावली को निश्चित किया था ।

## सूचीपत्र की सूची

(१) दामोदर (२) कृष्णदास मेघन (३) दामोदरदास (४) पद्मनाभ (५) रघुनाथ (६) तुलसां (७) पार्वती (८) रामदासजी (बडे भीतरिया) (९) रजो (१०) सेठ पुरुषोत्तमदास (११) गोपालदास (१२) रुकमनि (१३) रामदासजी सारस्वत (१४) अम्मा क्षत्राणी (१५) गदाधरदास (१६) वेणीदास माधवदास (१७) हरिवंश पाठक (१८) गज्जन धावन (१९) गोविंददास (२०) नारायणदास महावन (२१) सेठ दीनकरदास (२२) दीनकरदास मुकुन्ददास (२३) प्रभुदास जलोटा (२४) प्रभुदास भाट (२५) क्षत्री पुरुषोत्तमदास (आगरा के) (२६) त्रिपुरदास (२७) पूरणमल (२८) यादवेन्द्रदास (२९) माधोभट्ट (३०) गुसांईदास- (३१) पद्मारावल (३२) पुरुषोत्तम जोषी (३३) जगन्नाथ जोषी (३४) रामदासजी (३५) गोविंद दुवे (३६) कृष्णदास अधिकारी (३७) रामदास प्रोहित (३८) बुलामिश्र (३९) रामानन्द पंडित (४०) विष्णुदास छीपा (४१) जीयदास (४२) भगवानदास (४३) कविराजभाट (४४) लघु पुरुषोत्तमदास (४५) गोपालदासजी नरोडा (४६) जनार्दनदास चोपड़ा (४७) नारायण (४८) गरुड स्वामी (४९) देवा कपूर (५०) कन्हैयाशाल (५१) नरहरिदास (५२) उत्तमश्लोकदास (५३) हरिदास पुष्करण (५४) रामदास (५५) बादरायण (५६) जनार्दन (५७) राजादुवे माधोदुवे (५८) राणा व्यास (५९) पितांबर दास (६०) गोपालदास ब्रजवासी जटाधारी (६१) गोरजा समरार (६२) सूर (६३) परमानंद (६४) वासुदेवदास छकडा (६५) बाबा वेणु, कृष्णदास जादवेन्द्रदास (६६) भागो क्षत्राणी (६७) अच्युतदास (६८) आनन्ददास (६९) अच्युतदास (७०) आनन्द विश्वंभरदास (७१) श्याम सुतार (७२) नारायणदास दीवान (७३) सिंहनंद क्षत्राणी (७४) संतदास (७५) आनन्द (७६) जगतानंद (७७) दीनकर (७८) कुंभनदास (७९) कृष्णदास ।

इस सूचीपत्र में ८४ के पाँच वैष्णव नहीं हैं।

## गंगाबाई

पुस्तक—'वल्लभ कुल को प्राकट्य'
लेखनकाल—१६८० से पूर्व,
विषय—श्री वल्लभवंश परिचय,
प्रकाशित—'षट् ऋतु वार्त्ता'—संदेश प्रेस, अहमदाबाद ।

इस पुस्तिका में श्री महाप्रभुजी और गुसांईजी के जीवन से सम्बन्ध रखने वाली घटनाओं का संवत्वार नोट है । इससे श्रीनाथजी के स्वरूप की, महाप्रभुजी और गुसांईजी के चरित्र की पुष्टि होती हैं ।

ग्रन्थ परिचय—अथ श्रीमद्वल्लभ कुल को प्राकट्य लिख्यो है :—
श्री गंगाबेटीजी ने पत्र विष्णुदास को लिख्यो सो लिख्यते—

श्री हरिः । तैलंग देश में काकर कुंभ गाम है । तहाँ मूल पुरुष यज्ञनारायण सोमयागी । तत्सुत गंगाधर सोमयागी । तत्सुत गणपति सोमयागी । तत्सुत वल्लभभट्ट । तत्सुत लक्ष्मनभट्ट

तिनकी स्त्री लक्ष्मीजी नाम विधान इल्लम्माजी। तत्सुत श्री वल्लभाचार्य महाप्रभु प्राकट्य चंपारण देशे। संवत् १५३५ शाके १४०० वैशाख वदि ११ दिने सोमवारे। वर्ष ५२ दिन ६७। सुख दरसन दियो है। संवत् १५८७ अन्तर्धान लीला दिखाई। असाढ़ सुदि ३ (लोक) त्याग किये। अक्का महालक्ष्मीजी स्त्री को नाम। तत्सुत दोय। प्रथम श्री गोपीनाथजी को जन्म संवत् १५६७ के भाद्रपद वदि १२। द्वितीय पुत्र श्री विट्ठलनाथजी को प्राकट्य संवत् १५७२ वर्षे शाके १४३७ प्रवर्तमाने पौष मासे कृष्ण पक्षे ४ घटी ६० हस्त नक्षत्र घटी २६ पल १४। उदयात् घड़ी ४–२१ समये धन संक्रांति अंस १ कला १४ समय प्राकट्य। वर्ष ७० दिन २८ लौ सुख दियो। संवत् १६४२ महावदि ७ आसुर व्यामोह लीला दिखाइ। श्री गुसांईजी के बहूजी २। प्रथम रुक्मिणी बहूजी, द्वितीय पद्मावती बहूजी। तत्सुत ७। प्रथम श्री गिरिधरजी को जन्म संवत् १५९७ के कार्तिक सुदि १२ बहूजी नाम श्री भामिनी बहूजी। दूसरे श्री गोविंदरायजी को जन्म, संवत् १५९९ के कार्तिक वदि ८। बहूजी को नाम श्री राणी बहूजी। तीसरे श्री बाल कृष्णजी को जन्म संवत् १६०६ के आसो वदि १३। बहूजी को नाम श्री कमला बहूजी। चौथे श्री गोकुलनाथजी जन्म संवत् १६०८ के मार्ग शीर्ष सुदि ७। बहूजी को नाम श्री पार्वति बहूजी। पाँचमे श्री रघुनाथजी को जन्म १६११ के कार्तिक संवत् सुदि १२। बहूजी नाम श्री जानकीजी बहूजी। छठे श्री जदुनाथ जी को जन्म संवत् १६१६ के चैत्र सुदि ६। बहूजी को नाम श्री महाराणी बहूजी। सातमे श्री घनश्यामजी को जन्म संवत् १६२८ के कार्तिक वदि १३। बहुजी को नाम श्री कृष्णावती बहूजी। तिनमें पुत्र ६ प्राकट्य रुक्मिणी बहूजी के गर्भ तें। और पुत्र १ श्री घनश्यामजी को प्राकट्य श्री पद्मावती बहूजी के गर्भ रत्न तें। एक सकल स्वरूप के जन्म दिवस को विस्तार लिख्यो है।

श्री हरिः। अब श्री आचार्यजी के सेव्य ठाकुर ७ घर पधारे सो लिख्यते—जतीपुरा की प्रति में यहाँ गंगा बेटी और विष्णुदासजी का उल्लेख है। अब प्रथम श्री नवनीत प्रियजी महावन में श्री जमुनाजी में ते प्रगटे। सो श्री आचार्यजी को प्राप्त भये (१) दूसरे ठाकुर श्री विट्ठलनाथजी सो काशी में एक ब्राह्मण को आज्ञा भई, श्री वल्लभ दीक्षित के घर पधराए। तब वह ब्राह्मण पधराय गयो। आज्ञा तें। जो तुम्हारे घर प्रकट होउंगो। (२) तीसरे ठाकुर श्री द्वारिकानाथजी कन्नौज में दरजी के घर सों पधराय ल्याये श्रीजी की आज्ञा ते श्री आचार्यजी ने पास बैठाए। कहे जो सामग्री उत्तम तें उत्तम समर्पियो। (३) अब चौथे ठाकुर श्री गोकुलनाथजी श्री अक्काजी पधराय ल्याये। श्री आचार्यजी के साथ आये तब पधरावत आए। (४) अब पांचे श्री गोकुलचन्द्रमाजी महावन ते पधारे। नारायणदास ब्रह्मचारी को सेवा दिये। (५) छट्ठे श्री मथुरानाथजी कोईला के घाट के मेखड में ते पधारे सो कन्नौज पद्मनाभदास ब्राह्मण के इहाँ श्री आचार्यजी ने पधराये। (६) सातई श्री मदनमोहनजी सो श्री आचार्यजी की माता इल्लम्माजी के पास हते तहाँ ते पधराए।

अब श्री गोवर्धननाथजी प्रकट भये सो श्री गोवर्धन पर्वत में संवत् १४४६ के श्रावण वदि ३ गाँठोली में गलरा गोरवा को आज्ञा भई। मै इहां हूँ। पाछे संवत् १५३५ में वैशाख वदि ११ कों मुखारविंद को प्राकट्य भयो। पाछे संवत् १५५६ में श्री महाप्रभुजी ने पाट बैठारे। पाछे संवत् १५५४ के वैशाख सुदी ३ पूरणमल ने मंदिर बनवायो सो वर्ष ४ लौ काम चल्यो। पाछे शिखर मात्र बाकी रह्यो। संवत् १५६३ के वैशाख सुदि ३ श्री गोवर्धननाथजी मंदिर में सिंघासन बिराजे। पाछे संवत् १६३० में श्री गुसांईजी शय्या मंदिर मणिकोठा बनवायो। सिरियाराज ने कियो। मोंह (सिलि) श्री गोवर्धननाथजी हुते।

अब श्री गोवर्धननाथजी के श्री अंग के तथा सब जगह के चिह्न हैं सो लिखत हैं। सुआ बीच। शैया मंदिर की ओर मुख ताके आसपास दोउ कोने में दोउ स्वरूप। दाहिने श्री हस्त के पास पीढक में मेढ़ा है। वाके नीचे फणिधर सर्प है। ताके नीचे चरण के पास गाय ३ हैं। तामें दोय प्रकट हैं। एक कंदरा में, मुँह बाहिर है। वा पर एक सर्प चल्यो जात है। बांई ओर एक सर्प है। ताके नीचे एक नृसिंहजी को स्वरूप है तथा पर्वत की शिला को भाव है। बांये चरन के पास मोर दो। पीछे पीठक समचौरस है। श्री अंग के चिह्न। शिखा को जूडा बीच है। श्री कर्ण सम हैं छेदयुक्त हैं। नाभि के भीतर छिद्र है। श्री कंठ के आभरन सहज हैं। दुलरी पर्यंत अंग या भाँति को। चिह्न हृदे विषे है। यज्ञोपवीत है। यज्ञोपवीत भीतर तीन मणि। दाहिनी जंघा उपर गांठि है। दाहिने श्री हस्त कटि प्रदेश पर मुठी बांधे हैं। बांये श्री हस्त सहज की नसन गुंजल है (१) दाहिने श्री हस्त के स्कंध के नीचे बाहु पर है। गुल्फते उपर हैं। चरनारविंद सम हैं। दाहिने हस्त को अंगुष्ठ उंचो है। उपर तें। नखभूषण तें नहीं। नीचे चरनारविंद तें अंगुल ४ पीठक आसन को उँचो हैं। दुलरी को फूँदना दाहिनी ओर है। वस्त्र लेखे सहज। सहज तो तनिया है। श्री हस्त में सहज के कडा है।

अब श्री नंदजू को उत्सव पोस सुदि ८, श्रीमदानंदजी को उत्सव माघ वदि ४।[1] श्री बलदेवजी को उत्सव मार्गशिर्ष सुदि १५। श्री यशोदाजी को उत्सव माघ सुदि ६ श्री चंद्रावलीजी को उत्सव भाद्रपद सुदि १०, श्री ब्रजमंगलाजू को उत्सव भाद्रपद सुदि १३, श्री ब्रजसोभाजू को उत्सव भाद्रपद वदि ३।[2]

श्रीजी आप कूख में प्रगटे सो उत्सव अगहन सुदि २। कार्तिक सुदि १० कंसलीला। मार्गशीर्ष सुदि १५ बछहरन लीला। संवत् १५८५ में श्री आचार्यजी श्री द्वारिकानाथजी के दरसन कों पधारे। संवतादि वैशाख सुदि ३ त्रेतायुगादि। माघ सुदि ७ द्वापर युगादि। कार्तिक सुदि ४ सत्युगादि आश्विन वदि १३ कलियुगादि।

श्री हरिः। श्री गुसांईजी ६ बेर गुजरात पधारे। (१) प्रथम तो संवत् १६०० में अडेल तें पधारे। (२) दूसरे संवत् १६१३ में अडेल तें पधारे। (३) तीसरे संवत् १६२१ में मथुरा तें पधारे। (४) चौथे संवत् १६२३ फाल्गुन वदि ७ श्रीनाथजी श्री गोवर्धन पर्वत तें श्री मथुराजी श्री गुसांईजी के घर पधारे। तब श्री गुसांईजी गुजरात हते। श्रीगिरिधरजी प्रभृति घर हते सो सेवा किए। पाछे वैशाख सुदि १४ के दिन निज मंदिर में पधारे। (५) पांचमी बेर संवत् १६३१ में श्री गोकुल तें पधारे। (६) छट्ठी बेर संवत् १६३८ में श्रीगोकुल तें पधारे। तब श्री गिरिधरजी संग हुते।

पाछे संवत् १६१६ के माघ वदि १३ श्री गुसांईजी पुरुषोत्तम क्षेत्र पधारे। तब साथ श्री रुक्मणीजी और श्री गिरिधरजी हुते। रासा सुतार साथ हुतो।

श्री गुसांईजी संवत् १६२१ में श्री गोकुलवास किये। कितनेक दिन पाछे मथुरा में रहे। पाछे फेर संवत् १६२८ के फाल्गुन वदि ७ को श्री गोकुलवास किये। सब बालक विराजमान। श्री गुसांईजी बृद्धावस्था अंगीकार किये।

इति श्रीमद्वल्लभ कुल को प्राकट्य सम्पूर्णम्।

---

१ मारू–१

२ मारू–१

## वार्त्ता के कवियों के अंतस्साक्ष्य

(१) राजा आसकरन के वचनों से वार्त्ता प्रसंगों की पुष्टि राजा आसकरन के अपने पदों से उनकी वार्त्ता के वृत्त तथा सेवक होने की पुष्टि इस प्रकार होती है :—

जै श्री विट्ठलनाथ कृपाल
कलि के महापतित अघरासी अपने करिकै किये निहाल।
पुरुषोत्तम निज करले दीने ऐसे दानी महा दयाल।
आसकरन को अपनो करिकै पुष्टि प्रमेय वचन प्रतिपाल।

यह पद इनके शरणागत होने के समय का है।

गोकुल का पद :—

सब सुख को सुख मूल श्री गोकुल।
श्री वल्लभ विट्ठल को सर्वस्व कोउ न करै समतूल।
श्री गिरधर गउन के पालक भक्त करत हिय फूल।
सेवा सुमरन एक रस हरत त्रय दुख मूल।
घर-घर, कुंज-कुंज नाना विधि विविध लता रहीं भूल।
आसकरन की आशा पूरन करो श्री यमुना कूल।।[१]

(२) हृषिकेश आगरे के :—ऋषिकेश के स्वरचित एक पद में उनके शरण जाने का उल्लेख है जो दोसौ बावन वैष्णवन की वार्त्ता १३७ के उल्लेख का समर्थन करता है। उनके पद उनके कवि होने के प्रमाण हैं। उनके ठाकुरजी श्री मदनमोहनजी आज मथुरा में श्री दाऊजी के मंदिर में विद्यमान हैं। इन सबसे वार्त्ता के कथन की प्रामाणिकता असंदिग्ध रहती है।

परम कृपाल श्री वल्लभ नंद।
भक्त मनोरथ पूरन कारन भुवि पर आए आनन्दकंद।।
गिरधरलाल प्रगट दिखराए पुष्टि भक्ति दान किए।
हृषिकेश सिर सदा विराजो यह जोरी सुख चैन दिए।।

(३) कन्हैयालाल—आपका 'सब दुख मिटि गए मुख देखे' वाले पद से यह सिद्ध होता है कि चौरासी वैष्णव की वार्त्ता में कन्हैयालाल की वार्त्ता में आगरे से द्वारका जाने का जो प्रसंग है वह तथ्यपूर्ण है और यह श्री गुसांईजी के समय में वर्तमान भी थे।

(४) कान्हरदास—श्री विट्ठलनाथजू के चरण शरणं।
श्री वल्लभनंदनं कलिदुख खंडनं।
पूर्ण पुरुषोत्तम त्रयताप हरणं।
सकल दुख दारणं भवसिंधु तारणं।
जनहित लीला देह धरणं।
कान्हरदास प्रभु सब सुख सागरं भूतल दृढ़ भक्ति प्रकट् करणं।

(५) कृष्णदास अधिकारी—

इनकी वार्त्ता में श्री गुसाँईजी के साथ वैमनस्य का उल्लेख है उसका समर्थन इनके कई पदों से होता है :—

---

१ यह पद हस्तलिखित ग्रंथ—नित्यपद और आश्रय के पद संख्या ६ पृष्ठ ९८ कीर्तन, कन्हैया प्रभु पुष्टि पुस्तकालय मोडासा से प्राप्त हुआ है।

(१) 'ताहि कों सिर नाइए जो श्री वल्लभ सुत पद रज रति होय ।'

× × ×

कृष्णदास सुर तें असुर भये असुर तें सुर भए चरनन छोय ।[१]

(२) बलिहारी श्री विट्ठलेश की जिन जगत उद्धार्‍यो ।
माया सिंधु तें तारके भव पार उतारयो ।।
पाप पुन्य जिव दुष्ट को हृदय नाहिं बिचार्‍यो ।
कृष्णदास की बांह पकरि मारग में डार्‍यो ।।[२]

(३) श्रीनाथजी द्वारा अपराध क्षमा करने की पुष्टि :—
परमकृपालु श्री नंद के नंदन करी कृपा मोंहि अपनो जानि के ।
मेरे सब अपराध निवारे श्री वल्लभ की कानि मांनि के ।।
श्री जमुनाजल पान करायो कोटिन अघ कटवाए प्रान के ।
पुष्टि तुष्टि मन नेम अहरनिसि कृष्णदास गिरधरन आन के ॥[३]

(४) श्रीनाथजी के मंदिर से सम्बन्धित पद :—
भोगी भोग करत सब रस को ।
आसपास प्रफुलित मन फूले गावत भक्त सुजस को ।।
करत तहाँ टहल निरंतर कहत श्री राधा बस को ।
कृष्णदास ठाड़ो सिंहद्वारे पीवत प्रेम पीयूष को ।।[४]

(५) कृष्णदासजी के एक पद द्वारा महाप्रभुजी के विष्णु स्वामी संप्रदाय के अनुवर्तित्व की पुष्टि होती है और श्री महाप्रभुजी की प्राकट्य वार्त्ता और दोसौ बावन वैष्णवन की वार्त्ता के कथन की भी पुष्टि होती है ।

आरति वारति राधिका नागरी ।

× × ×

विष्णु स्वामि सु मतवर्ती श्री वल्लभ पद पद्म नमत कृष्णदास बड़ भागरी ।।[५]

(६) कृष्णदासी——कृष्णदासी के पद का उल्लेख कवियों के विवरण में है ।

(७) गोविंद स्वामी —गोविंद स्वामी ने महाप्रभुजी के प्राकट्य का संवत् १५३५ वैशाख कृष्ण एकादशी व रविवार गाया है :—

प्रगट भये—श्री वल्लभ प्रभु आनन्द बढ्यो अपार

× × ×

धन्य संवत् पन्द्रह सो पैंतीस माधो मास ।
कृष्ण पक्ष एकादसी नक्षत्र वार सु प्रकास ।।[६]

यही संवत् महाप्रभु की प्राकट्य वार्त्ता में मिलता है ।

---

१ नित्य कीर्तन संग्रह भाग ३ लल्लूभाई द्वारा प्रकाशित ।
२ नित्य कीर्तन संग्रह भाग ३
३ कांकरौली के संग्रह की हस्तलिखित प्रति
४ वर्ष उत्सव के कीर्तन संग्रह भाग १ से
५ नित्य कीर्तन संग्रह भाग ३
६ लल्लूभाई छगनलाल द्वारा प्रकाशित वर्षोत्सव कीर्तन संग्रह की पुस्तक से ।

(८) चतुर्भुजदास—चतुर्भुजदासजी के एक पद में श्रीनाथजी के मथुरा पधारने का वर्णन इस प्रकार है :—

श्री गोवरधन वासी सांवरेलाल तुम बिन रह्यो न जाय हो

× × ×

जुग जुग अविचल राजिए लाल यह सुख सैल निवास ।
श्री गोवरधनधर रूप पर बलिहारी चतुर्भुजदास ।

यह प्रसंग श्रीनाथजी की प्राकट्य-वार्त्ता में और चतुर्भुजदास की वार्त्ता में भी आया है ।

(९) चतुरानागा—बैठक चरित में (कोकिल वन की बैठक में) चतुरानागा का प्रसंग है । उसमें उसका श्री गोकुलनाथजी का सेवक होना लिखा है । इसकी पुष्टि स्वयं चतुरानागा के इस पद से होती है :—'धमार'

हो मेरे ललना प्रथम प्रणाम करौं श्री वल्लभ सुमिरौं श्री विट्ठलनाथ हो ।
हिली मिल झुरमुट खेलिए हो हो मेरे ललना ।
घर आवो रंगीले नाह हो नेक होरी श्री वल्लभ साथ हो ।
हिल मिल झुरमुट खेलिए हो ।

(१०) चतुरविहारी—इनका एक पद साम्प्रदायिक शृंगार सूचक मिलता है । जिससे उनका सम्प्रदाय में होना सिद्ध है और २५२ की २४८ वार्त्ताओं के प्रसंग की इससे पुष्टि हो जाती है ।

पद :—बांकि भौंह टेढ़ी पाग पियरे अनुराग पियरे 'पिछोरा' मध्य झलकत 'तनियाँ'
निसि के उनीदे नैन तोतरात मीठे बैन काजर की रेख माल छूटी 'लर' मनियाँ ।
'जावक' लग्यो लिलाट सजि के सुरत नाट खुले न कपाट कोई कपटी के मनियाँ
मोय तजि रहो न्यारे सुनो गिरधारी प्यारे ताई पै जो सिधारो क्यों न ताहीं
निस वनियाँ

सुनि त्रिया वचन रसिक धाय लिए आनन्द विनोद किए प्रेम भगनियाँ ।
गिरधारी गोकुलेश रससों भीजें विशेष 'चतुर' को चित्त चोरयो चतुर चिकनियाँ ।[1]

साम्प्रदायिक शब्द :—(१) पिछौरा—बिना लाँग की धोती दो छोर लटकती हुई ।
(२) तनिया—लंगोटा ।
(३) गोकुलेश गिरधारी—गोकुल के ठाकुर ।

इनका श्री विट्ठलनाथजी के स्वरूप विषयक पद यह है—'चतुराई ताकी साँची········'

(११) छीत स्वामी—शरण आने का पद । इस पद से उनके वार्त्ता में दिए हुए शरण आने वाले प्रसंग की पुष्टि होती है :—

पद :— भई अब गिरधर सों पहचान ।
कपट रूप धरि छलिबे आयो पुरुषोत्तम नहिं जान ।
छोटो बड़ो कछू नहिं जान्यो छाय रह्यो अज्ञान ।
छीत स्वामि देखत अपनायो श्री विट्ठल कृपानिधान ।

---

१ नित्य कीर्तन संग्रह ।

एक दूसरा पद है जिससे वार्त्ता के उस कथन की पुष्टि होती है जिसमें उन्होंने धन के लिए कहीं भी जाना और किसी से मांगना नम्रतापूर्वक अस्वीकार कर दिया था।

पद :— 'जांचौ श्री विट्ठलनाथ गुसांई।
मन क्रम वच मेरे श्री विट्ठल और न दूजौ सांई।
और जांचे जननी लाजे करों इनके मन भाई।
छीत स्वामि गिरधरन श्री विट्ठल तन त्रय ताप नसाई।'

श्री विट्ठलेशजी के गोवर्धन, गोकुल और मथुरा निवास का जो उल्लेख वार्त्ता-साहित्य में है उसकी पुष्टि भी इनके पदों से होती है।

"श्री वल्लभनंदन की बलि जाऊँ।
जे गोवरधन बसत निरंतर गोकुल जिन को गाऊँ।
जे द्वारावति यदुकुल नायक मथुरा जिनको ठाऊँ।
जे वृन्दावन केलि करत हैं देखत छबि न अघाऊँ।
वामन रूप छल्यो बलि राजा ताके चरन चित लाऊँ।
'छीत स्वामि गिरधरन श्री विट्ठल कहियत जाको नाऊँ।

(१२) जीवनदास :—जीवनदास का पद कवियों के वृत्तांत में लिखा गया है जिससे मेघ रोकने वाले वार्त्ता-प्रसंग में श्री महाप्रभुजी की जिस विशेषता का उल्लेख किया गया है उस से भक्ति-भावना की पुष्टि होती है।

पद :—'श्री वल्लभ पद कमल के बल काहु न मन में आनों' इत्यादि।

(१३) यदुनाथ :—यदुनाथ जौनपुर वाले के पद भी कवियों के वृत्तांत में दिए गए हैं। जिससे इनके नाम और वृत्त की पुष्टि होती है।

(१४) तुलसीदास जलघरिया :—यह श्री गुसांईजी के सेवक थे और इन्होंने बहुत सी बधाइयाँ भी गाई हैं। उनमें से निम्नलिखित बधाई से उनके सेवक होने की पुष्टि होती है :—

'श्री वल्लभ गृह सदा बधाई।
जबते प्रकट भये श्री विट्ठल तबतें दास परम निधि पाई।
भक्ति भागवत कथा कीर्तन महा महोत्सव प्रगट गुसांई।
कल्पवृक्ष प्रफुल्लित सुखदाई नन्द सुवन वृन्दावन राई।।
परम भजन पुरुषोत्तम लीला प्रमुदित होत मुनिगाई।
लाल गोवरधनधारी पदरज 'लाल दास' बलिजाई।।' [1]

रामचरितमानसकार गोस्वामी तुलसीदास :—इनका जो उल्लेख श्री नन्ददास की वार्त्ता में है उसकी पुष्टि उनके स्वरचित इस पद द्वारा होती है :—

श्री रघुनाथ राम अवतार।
जानकी जीवन सब जग बंदन खल मद हरन उतारन भार।
श्री गोकुल में सदा बिराजो बचन पीयूष काम निरवार।
तुलसीदास प्रभु धनुष बाण धरौ चरनन देहों सीस तब डार।'

इस प्रसंग की पुष्टि के लिए कांकरौली विद्या विभाग सरस्वती भंडार की बंध संख्या ३/२ पृष्ठ ९० पर एक और पद है :—

जे कहावत हैं सेवक निज द्वार के।
धरौ सम्हारि पन्हैया ताकी श्री वल्लभ राजकुमार के।
चरणोदक की करौं लालसा मन बच क्रम अनुसार के।
तुलसी के सुख को वरनन करि कौन सकै संसार के।[1]

तुलसीदास के श्री गुसांईजी से मिलने का उल्लेख श्री गोकुलनाथजी के वचनामृतों में भी है। सम्प्रदायकल्पद्रुम में इनके श्री गुसांईजी से प्रभावित होने की स्पष्ट सूचना मिलती है। इस प्रसंग पर "वार्त्ता-साहित्य के आलोचकों के उत्तर" वाले प्रकरण में विस्तार से विचार किया गया है। तुलसीदासजी के प्रकाशित साहित्य में भी शुद्धाद्वैत और निर्गुण पुष्टि भक्ति का प्रभाव दिखलाई पड़ता है।

'बरनौं अवध श्री गोकुल ग्राम' यह पद दोसौ बावन वैष्णवन की वार्त्ता में है और वर्षोत्सव के कीर्तन संग्रह में भी है।

## गोस्वामी तुलसीदासजी के कवित्त

(१) जिय जानौ हों जाऊं जहाँ सुख कौं सुन हो 'तुलसी' तिहुँ बार दह्यो है?
दोष न काहु किये अपने सपने न कहूँ सुख लेस लह्यो है।
राम के नाम तें होय सो होउ उनसों न हिए रसनाहु कह्यो है?
कियो न कछू करिए न कछू करिबो न कछू मरिबोई रह्यो है।[2]

(२) दीनदयाल दया करिहैं भवसागर को सुख ही तरि जैहैं।
जा उर में यह नाम महाधन ता उर नाहिन और बसें हैं।
मांगत है नर पावत नाहिन औचक ही तुलसी प्रभु दैहैं।
काम कहा मोहि पारस सों जो पै आरत सों रघुनाथ चितैहैं।[3]

(३) को भरिहैं हरि के रितएं रितवैं तेंहि को जेहि वे भरि हैं।
उथपैं तेंहि को जेंहि राम थपैहैं, थपै तैहि को, जेहि वे हरि हैं।
तुलसी यह जानि हिए अपने सपने नहिं कालहुतें डरिहैं।
कुमया कछू हानि न औरन की जो पै जानकीनाथ कृपा करिहैं।[4]

इसमें कृपा शब्द और ईश्वर की अतुल सामर्थ्य पुष्टिमार्ग की दृष्टि से विचारणीय है।

(१५) ताज :—ताज की श्रीनाथजी के प्रति श्रद्धा का उल्लेख भावसिंधु में है। इसकी पुष्टि उसके अपने पदों से होती है :—

दूहा—(१) प्रीतम बसे पहाड़ पै हम यमुना के तीर।
अबको मिलनो कठिन है पांवन परी जंजीर।
(२) अगर आगरे मों रह्यो गिरि पर बसे मों नाथ।
तोरि जंजीर हि जोम सों हों प्रीतम के पास।

---

१ छगन भाई बहादुरपुर वाले की हस्तलिखित कीर्तन की पोथी में से यह पद लिया गया है। यह पोथी श्री पुरुषोत्तमदास देसाई बहादुरपुर वाले के पास सुरक्षित है।

२ ५।१।३।४५ वि० वि० कांकरौली

३ ५।१।३।५० कांकरौली विद्या विभाग

४ कांकरौली विद्या विभाग बंध ५।१।३।४५

शुद्धाद्वैत वर्ष ६ अंक ६ पृष्ठ २६७ में पर ताज का एक अप्रचलित पद इस प्रकार प्रकाशित हुआ है :—

चलो री भैना गोरस बेंचन क्यों ऐती करत अबार।
मो गृह काज योंहि पर्यो है लौटेंगी फेरि कबै सबार।
को पेंडो परि है सूधो जौ नाहिं मिले नटवार।
'ताज' को प्रभु तुरत दिखायो, 'आयो' कहि, ठाढी रहै गंवार।

(१६) तानसेन—इनके प्रसंगों की पुष्टि इनके पदों द्वारा होती है इसे कवियों के प्रसंग में लिखा गया है।

(१८) धोंधी—इनके पदों का उल्लेख 'वार्त्ता के कवियों' के प्रकरण में किया गया है।

(१६) नंददास—इनके अनेक पद उनकी वार्त्ता के प्रसंगों की पुष्टि करते हैं जिनके उद्धरण 'अष्टछाप' और 'वल्लभ सम्प्रदाय' तथा 'सूर निर्णय' में हो चुकी हैं। जिनमें यह पद :—

प्रीति लगी श्री नंदनंदन सों इन बिनु रह्यो न जायरी।
सास ननद कौ डर लागत है जाऊँगी नैंन बचाय री।

प्राचीन हस्तलिखित कीर्तन की पुस्तक जो श्री पारिखजी के निजी संग्रह से प्राप्त है, बड़ी महत्वपूर्ण है।

(२०) नारायणदास—(कवि) श्री गुसांईजी के इस नाम के एक शिष्य कवि रूप में प्रसिद्ध हैं। इनका उल्लेख वार्त्ताओं में नहीं है पर कीर्तन की पुस्तकों में इनके बहुत से पद मिलते हैं। इनका बनाया हुआ 'व्याहुला' प्रसिद्ध है। और 'बारामासी' 'सूर सागर' के नवलकिशोर प्रेस से प्रकाशित संस्करण के पच्चहत्तरवें पृष्ठ पर है। पद इस प्रकार है :—

भक्ति श्री गोकुल तें प्रगट भई।
पहिले करी श्री वल्लभनंदन फिर औरन सिखई।
चार्यो बरन सरन करि अपने विधि सों बांट दई।
श्री विट्ठलेश प्रताप तेज तें तीनों ताप गई।
प्रगट हुते द्वैत प्रेत अधर्मी तिनहू माँग लई।
अब उधरे कहते मुख अपने पत्री लिखि पठई।
श्री वल्लभ श्री विट्ठल इनकी प्रीति सही।
नव प्रकार आधार नारायण घोष लोग निबही।

इस उद्धरण से भी हतित पतित के उद्धार की पुष्टि होती है।

(२२) पृथ्वीसिंह—इनका उल्लेख कवियों के प्रकरण में तथा ऐतिहासिक व्यक्तियों के प्रकरण में है। इनके पदों से इनके सम्बन्ध की सूचना मिलती है और वार्त्ता के वृत्त को बल मिलता है।

पद :—'सब दोष सहित, विट्ठलेस बिनु हंस गमनि त्रिय दोष हठ' इत्यादि

(२३) भगवानदास—श्री गुसांईजी के सेवक थे और कवि थे इनके सम्बन्ध में भी कवियों के प्रकरण में लिखा गया है।

(२४) भीम—श्री गुसांईजी के सेवक थे और कवि थे इनके सम्बन्ध में भी कवियों के प्रकरण में लिखा गया है।

